


# ज्योतिष्मती कालदर्पण पंचाङ्ग

## सोलन

हिमाचल प्रदेश 173212

आद्य सम्पादक - स्व. श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी-ज्योतिषाचार्य

| राष्ट्रीय शाके १९३९ | विक्रम संवत् २०७४ |
|---|---|
| श्री साधारण नाम संवत्सरे क्रम-४५ बंगला सन् १४२४ फसली। बंगला आश्विन मास, ता. १७ से कार्तिक प्रा. तथा प्रविष्ठा गते तारीख १ प्रारंभ। | (मास :- आश्विन सुदी ११ से कार्तिक सुदी ११ तक) ऋतुचर्या-शरद् ऋतु कालांश ता.२३ से सुखद हेमन्त ऋतुकाल प्रा. |

## अक्टूबर 2017

सम्पादक – Er. श्री सुधाकर शर्मा त्रिवेदी
सह सम्पादक – रोहिताश्व त्रिवेदी



श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी ज्योतिषाचार्य सोलन ( हिमाचल प्रदेश )

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| रवि SUN | **1**<br>मु.१० श्रवण<br>रा.६ आश्विन सुदी ११<br>पांपाकुशा एकादशी, रक्तदान दिवस<br>मोहर्रम (ताजिया) मु.<br>१ | **8**<br>मु.१७ भरणी<br>रा.१६ कार्तिक वदी ३<br>करवां चौथ चन्द्रोदय 20:23, दशरथ ललिता व्रत<br>८ | **15**<br>मु.२४ मघा<br>रा.२३ कार्तिक वदी ११<br>रमा एकादशी<br>१५ | **22**<br>मु.१ विशाखा<br>रा.३० कार्तिक सुदी ३<br>सफर मास प्रा.<br>२२ | **29**<br>मु.८ धनिष्ठा<br>रा.७ कार्तिक सुदी ९<br>कूष्माण्ड (अक्षय) नवमी, पंचक प्रा.<br>तुलसी तेला प्रा., रंगनाथ जं.<br>२९ |
| सोम MON | **2**<br>मु.११ धनिष्ठा<br>रा.१० आश्विन सुदी १२<br>गांधी जं., शास्त्री जं<br>पंचक प्रा.<br>२ | **9**<br>मु.१८ कृतिका<br>रा.१७ कार्तिक वदी ४<br>विश्व डाक दिवस<br>९ | **16**<br>मु.२५ पूर्वाफाल्गुनी<br>रा.२४ कार्तिक वदी १२<br>गोवत्स द्वादशी, विश्व खाद्य दिवस<br>१६ | **23**<br>मु.२ अनुराधा<br>रा.१ कार्तिक सुदी ४<br>दूर्वागणपति व्रत, सुखद हेमंत ऋतु प्रा.<br>भा.कार्तिक प्रा.<br>२३ | **30**<br>मु.९ शतभिषा<br>रा.८ कार्तिक सुदी १०<br>३० |
| मंगल TUE | **3**<br>मु.१२ शतभिषा<br>रा.११ आश्विन सुदी १३<br>प्रदोष<br>३ | **10**<br>मु.१९ रोहिणी<br>रा.१८ कार्तिक वदी ५<br>स्कन्द षष्ठी, चित्रा रवि<br>१० | **17**<br>मु.२६ उत्तराफाल्गुनी<br>रा.२५ प्रदोष कार्तिक वदी १३<br>मासिक शिवरात्रि, गोत्रिरात्र व्रत धनतेरस, आकाशदीपदान प्रा., तुला संक्रांति<br>१७ | **24**<br>मु.३ ज्येष्ठा<br>रा.२ कार्तिक सुदी ४<br>संयुक्त राष्ट्र दिवस<br>स्वाति रवि<br>२४ | **31**<br>मु.१० शतभिषा<br>रा.९ कार्तिक सुदी ११<br>देवप्रबोधिनी एकादशी, तुलसी विवाह चातुर्मास व्र. समाप्त<br>इंदिरा गांधी पु.ति.<br>३१ |
| बुध WED | **4**<br>मु.१३ पूर्वाभाद्रपद<br>रा.१२ आश्विन सुदी १४<br>विश्व वन्य प्राणी दिवस<br>४ | **11**<br>मु.२० मृगशिरा<br>रा.१९ कार्तिक वदी ६<br>गुरु अस्त<br>११ | **18**<br>मु.२७ उत्तराफाल्गुनी<br>रा.२६ कार्तिक वदी १४<br>दीपदान, रूप (नरक) चतुर्दशी, प्रभात स्नान<br>१८ | **25**<br>मु.४ मूल<br>रा.३ कार्तिक सुदी ५<br>सौभाग्य व पांडव पंचमी, लाभ पंचमी<br>२५ | **अवकाश**<br>1 मोहर्रम (ताजिया) चांद से<br>02 महात्मा गांधी जं., शास्त्री जं.<br>14 द्वितीय शनिवार<br>19 दीपावली<br>20 गोवर्धन पूजा<br>21 भैया दूज |
| गुरु THU | **5**<br>मु.१४ उत्तराभाद्रपद<br>रा.१३ आश्विन सुदी १५<br>शरद् पूर्णिमा, कोजागरी व्रत, वाल्मिकी जं., कार्तिक स्नान प्रा., बंगीय लखी पूजा<br>५ | **12**<br>मु.२१ आर्द्रा<br>रा.२० कार्तिक वदी ७/८<br>अगोही अष्टमी<br>१२ | **19**<br>मु.२८ हस्त<br>रा.२७ कार्तिक वदी ३०<br>महालक्ष्मी-कुबेर पूजा, बलीपूजा, दीपावली, अमावस्या, श्री महावीर निर्वाण<br>१९ | **26**<br>मु.५ पूर्वाषाढ़ा<br>रा.४ कार्तिक सुदी ६<br>शनि धनु राशि में<br>२६ | **पुष्य नक्षत्र**<br>१३ अक्टूबर, भृगु पुष्य<br>१४ अक्टूबर, शनि पुष्य |
| शुक्र FRI | **6**<br>मु.१५ रेवती<br>रा.१४ कार्तिक वदी १<br>पंचक समाप्त<br>६ | **13**<br>मु.२२ पुनर्वसु<br>रा.२१ कार्तिक वदी ९<br>१३ | **20**<br>मु.२९ चित्रा<br>रा.२८ कार्तिक सुदी १<br>बलीपूजा, गोवर्धन पू., अन्नकूट, गोक्रीडा, कृषक भूमि पूजा<br>२० | **27**<br>मु.६ उत्तराषाढ़ा<br>रा.५ कार्तिक सुदी ७<br>२७ | **पंचक नक्षत्र वेला**<br>०२ अक्टूबर से पंचक प्रारम्भ ०८:५३ से<br>०६ अक्टूबर को पंचक समाप्त १६:३३ तक<br>२६ अक्टूबर से पंचक प्रारम्भ १८:०० से |
| शनि SAT | **7**<br>मु.१६ अश्विनी<br>रा.१५ कार्तिक वदी २<br>श्री गुरु रामदास जं.<br>७ | **14**<br>मु.२३ पुष्य/आश्लेषा<br>रा.२२ कार्तिक वदी १०<br>१४ | **21**<br>मु.३० स्वाति<br>रा.२९ कार्तिक सुदी २<br>चन्द्रदर्शन, भाई दूज, यम दूज, यमुना स्नान, कलमदवात पू.<br>२१ | **28**<br>मु.७ श्रवण<br>रा.६ कार्तिक सुदी ८<br>गोपाष्टमी<br>२८ | **अमृतसिद्धि योग**<br>६<br>**सर्वार्थसिद्धि योग**<br>५, ६, ७, ९, १०, ११, १२, १३, १८, १९, २१, २३, २७, २८ |

राशि-रत्न-उपरत्न के लिए सम्पर्क करें - एस. पूरणमल कमलकिशोर ज्वैलर्स मो. 9829216124

अचलेश्वर, 9829253642

**यात्रा**– इस वर्ष नजदीक की यात्राऐं होती रहेगी।

**उपाय**– ग्रहस्थिति को अनुकूल बनाने के उपाय -1. सवा पांच रत्ती पन्ना या ऑनैक्स को बुध यंत्र में जड़वाकर लॉकेट अभिमंत्रित करके गले में धारण करें। 2.गणपति को दूर्वा व लड्डू का प्रसाद चढ़ावें। 3. गाय को खास खिलावें। 4. गणेश चालीसा का पाठ करें।

## तुला राशि



रा, री - रू, रे, रो, ता - ती, तु, ते

मृगशिरा - आर्द्रा - पुनर्वसु

**ग्रहस्थिति**–वृश्चिक राशि का शनि धन भाव में, धनु राशि का सूर्य+बुध पराक्रम स्थान में, मकर राशि का चन्द्रमा चौथे स्थान में, कुम्भ राशि का मंगल+शुक्र+केतु पांचवें स्थान में, सिंह राशि का राहु लाभ स्थान में व कन्या राशि का गुरु बारहवें स्थान में गतिशील रहेंगे।

**शारीरिक स्वास्थ्य** –शारीरिक स्वास्थ्य की दृष्टि से इस वर्ष ज्यादा अच्छा नहीं रहेगा। आप दूसरों की परेशानी को अपनी टेन्शन बना लेंगे, जो स्वास्थ्य को प्रभावित करेगी। आप अपने क्रोध पर संयम रख पाने में असमर्थ रहेंगे। कोई पुरानी बीमारी गम्भीर रूप ले सकती है। आप स्वास्थ्य के प्रति किसी भी तरह की लापरवाही नहीं रखें। सचेत रहें।

**पारिवारिक** – यह वर्ष कुटुम्ब-परिवार को लेकर कोई न कोई परेशानियों से घिरा रहेगा। कटु वाणी के कारण पारिवारिक सम्बन्धों में खटाश पड़ जायेगा। कई बार परिवार में छोटी-सी बात को लेकर शांति भंग हो सकती है। मानसिक तनाव से आप ग्रस्त रहेंगे। यह वर्ष माता-पिता की सेहत को लेकर ज्यादा अच्छा नहीं है। वे मानसिक रूप से अप्रसन्न रहेंगे। संतान से वांछित सुख व सहयोग प्राप्त नहीं होगा। संतान आपके कहने में नहीं रहेगी। इस वर्ष स्त्री के सुख के लिये भी समय ठीक-ठीक रहेगा। समझौतावादी दृष्टिकोण से दाम्पत्य जीवन में खुशी ला सकते है। नहीं तो किसी न किसी कारण वश तनाव की स्थिति गृहस्थ जीवन में परेशानी डाल सकती है। अविवाहित जातकों के लिये विवाह होने में बाधा आएगी। समाज में आपका अच्छा नाम रहेगा।

**व्यवसायिक** – इस वर्ष व्यापारिक एवं कार्यक्षेत्र की दृष्टि से उतार-चढ़ाव की स्थिति रहेगी। व्यापारिक क्षेत्र में महत्त्वपूर्ण उन्नति हेतु परिश्रम अधिक करने पर सफलता मिलेगी। सांसारिक महत्त्व के शुभ एवं महत्त्वपूर्ण कार्यों को बुद्धि-विवेक से पूरा करने में सक्षम रहेंगे। नौकरी पेशा लोगों के प्रमोशन तथा किसी परिवर्तन की संभावना भी रहेगी। राजनैतिक क्षेत्र के लिये समय उठा-पटक का रहेगा। मंत्रीगण व उच्चाधिकारी वर्ग से आपके सम्बन्ध स्थापित होंगे, फिर भी आप उनसे संतुष्ट नहीं रह पायेंगे। न्यायाधिपति के कार्यों में सफलता मिलेगी। बेरोजगारों को वांछित रोजगार नहीं मिल पाऐंगे। जितना आप घूमेंगे आपको काम-धंधे में उतना ही फायदा मिलेगा।

**आर्थिक**–आर्थिक दृष्टि से यह वर्ष ठीक-ठीक रहेगा। धन-लाभ की प्राप्ति के साथ-साथ खर्च की अधिकता भी रहेगी। बैंक-बैलेंस में कमी लगेगी। पार्टनरशिप, लॉटरी, सट्टे के कार्यों में धन की हानि होने की संभावना रहेगी। जमीन-जायदाद में लाभ मिलेगा। पैतृक सम्पत्ति का सुलझारा होगा। आप सम्पत्ति को बढ़ाने के चक्कर में पूंजी का गलत इस्तेमाल हो जाएगा व आगे जाकर परेशानी का कारण बन जाएगी।

**विद्यार्थी**–विद्यार्थियों के समय ठीक-ठीक है। विद्यार्थियों को उच्च शैक्षणिक डिग्री में वांछित सफलता नहीं मिल पाएगी। प्रतियोगिता परीक्षा में बाधा आएगी। आपका पढ़ाई के प्रति मन नहीं लग पाएगा।

**यात्रा**– इस वर्ष कार्य के सिलसिले में यात्राऐं होती रहेगी।

**उपाय**– इस वर्ष को अनुकूल बनाने के लिये निम्न उपाय करें - 1. सफेद या क्रीम कलर का सुगन्धित रुमाल हमेशा पास में रखें। 2. लक्ष्मी माता की आराधना करें। 3. शुक्रवार को खीर का भोजन करें। 4. जिरकॉन युक्त "शुक्र यंत्र" लॉकेट गले में अभिमंत्रित करके धारण करें। 5. शुक्रवार को सवा किलो चावल का दान गरीबों को देवें।

## वृश्चिक राशि

तो -ना, नी, नू, ने - नो, या, यी, यू

विशाखा - अनुराधा - ज्येष्ठा

ग्रहस्थिति-वृश्चिक राशि का शनि लग्न धनु राशि का सूर्य+बुध धन भाव में, मकर राशि का चन्द्रमा पराक्रम स्थान में, कुम्भ राशि का मंगल+शुक्र+केतु चौथे स्थान में, सिंह राशि का राहु दसवें स्थान में, कन्या राशि का गुरु लाभ स्थान में गतिशील रहेंगे।

**शारीरिक स्वास्थ्य** – शारीरिक स्वास्थ्य की दृष्टि से वर्ष के शुरु में आपके लिए ठीक नहीं रहेगा। आपके स्वभाव में क्रोध की प्रबलता अधिक होने पर मानसिक रूप से यदा-कदा असंतुष्टि बनी रहेगी तथा अधिकांशतया आप किंकर्त्तव्यमूढ़ से बने रहेंगे। अगस्त के पश्चात् स्वास्थ्य में धीरे-धीरे सुधार होने लगेगा। मन में प्रसन्नता का भाव रहेगा।

**पारिवारिक** – यह वर्ष पारिवारिक दृष्टि से ठीक-ठीक रहेगा। पारिवारिक सुख शांति बनाये रखने के लिये समझौता या मन को शान्त बनाये रखना होगा। परिवार में गलतफहमी होने से एक-दूसरे के प्रति सम्बन्धों में मधुरता का अभाव रहेगा। जमीन-जायदाद को लेकर भाईयों में अनबन रहेगी। इस वर्ष माता-पिता की सेहत अच्छी रहेगी। मानसिक रूप से वे स्वस्थ एवं प्रसन्न रहेंगे। संतान पक्ष से आप संतुष्ट रहेंगे। संतान आज्ञाकारी व आपके कहने में रहेगी। स्त्री के सुख एवं स्वास्थ्य के लिये वर्ष अच्छा रहेगा। शारीरिक एवं मानसिक रूप से वे स्वस्थ एवं प्रसन्न रहेगी। दाम्पत्य जीवन में सुख-समृद्धि व सम्बन्धों में मधुरता का भाव बना रहेगा। अविवाहितों के लिये सगाई का रिश्ता व विवाह होने का योग बनेगा। सभी लोग आपके प्रभाव को स्वीकार करेंगे।

**व्यवसाय** – इस वर्ष के शुरु में व्यापारिक एवं कार्यक्षेत्र की दृष्टि से शुभ एवं महत्त्वपूर्ण रहेगा। व्यापारिक क्षेत्र में विशेष उन्नति तथा उन्नतिकारक किसी परिवर्तन की सम्भावना रहेगी। राजनैतिक क्षेत्र के लिये समय मिला-जुला रहेगा। इस समय अपने उच्च पद को प्राप्त करने के लिए वरिष्ठ अधिकारियों से मेलजोल बढ़ाने पड़ेगा या किसी उच्चाधिकारी की सिफारिश से कार्यक्षेत्र में पदोन्नति होने के योग बनेगें। बेरोजगारों को रोजगार हेतु संघर्ष करना पड़ेगा या मनचाहा रोजगार नहीं मिल पाएगा। वर्ष के मध्य में व्यापार में उतार-चढ़ाव का सामना करना पड़ेगा व अधिक मेहनत करने के बावजूद भी नाममात्र का परिणाम मिलेगा। विरोधी आपके महत्त्वपूर्ण कार्यों में टांग अड़ायेंगे।

**आर्थिक**–आर्थिक दृष्टि से इस वर्ष लाभ के साथ-साथ हानि भी उठानी पड़ेगी। शुभ व मांगलीक कार्यों में व अनावश्यक रूप से खर्च की अधिकता रहेगी। भौतिक सुख-सुविधाओं में वृद्धि होगी। नया वाहन खरीदने का योग बनेगा। पैतृक सम्पत्ति को लेकर विवाद की स्थिति उत्पन्न होने की संभावना रहेगी। बैंक-बैलेंस में बढ़ोत्तरी नहीं हो पाएगी। फिर भी रुपये-पैसे के कारण कोई भी काम रुका हुआ नहीं रहेगा।

**विद्यार्थी**–यह वर्ष विद्यार्थियों के लिये उन्नतिकारक व श्रेष्ठ रहेगा। प्रतियोगिता परीक्षा में सफलता मिलेगी। जिस क्षेत्र में कैरियर बनाना चाहते हैं उसमें आप प्रवेश लेने में समर्थ रहेंगे। कम्प्यूटर के कार्यों से लाभ मिलेगा। उच्च स्तर की शैक्षणिक डिग्री मिल जाएगी।

**यात्रा** – इस वर्ष कार्य के सिलसिले में दूर-नजदीक की यात्राऐं होगी।

**उपाय**– इस वर्ष ग्रहस्थिति को अनुकूल बनाने के लिये उपाय करें-1. सवा चार रत्ती का मूंगा' मंगल यंत्र' में जड़वाकर अभिमंत्रित करके लॉकेट गले में धारण करें। 2. मंगलवार का व्रत करें। 3. प्रतिदिन हनुमानजी को तेल-सिन्दूर चढ़ावें। 4. हनुमान चालीसा का नित्य पाठ करें। 5. शत्रुनाशक के लिये बजरंगबाण का पाठ करें। 6. तांबें का पात्र दान करें। 7. मंगलवार के दिन बन्दरों को गुड़-चने खिलावें। 8. हनुमानजी को मंगलवार को गुड़-रोटे का भोग लगावें।

## धनु राशि



ये, यो, भा, भी - भू, धा, फा, ढ़ा - भे

मूल - पूर्वाषाढ़ा - उत्तराषाढ़ा

**ग्रहस्थिति**–धनु राशि का सूर्य+बुध लग्न में, मकर राशि का चन्द्रमा धन भाव में, कुम्भ राशि का मंगल+शुक्र+केतु पराक्रम स्थान में, सिंह राशि का राहु भाग्य स्थान में, कन्या राशि का गुरु दसवें स्थान में, वृश्चिक राशि का शनि बारहवें स्थान में गतिशील रहेंगे।

**शारीरिक स्वास्थ्य** – इस वर्ष शारीरिक स्वास्थ्य की दृष्टि से आप स्वस्थ एवं प्रसन्न रहेंगे। पुराने रोगों में सुधार होने लगेगा। आपको धीरे- धीरे टेंशनों से मुक्ति मिलने लगेगी। हालांकि आपके मन में उच्चाटन व एक स्थान पर मन नहीं लगेगा। खाने-पीने में आप परेज रख पाने में समर्थ रहेंगे। दीन-दुःखियों व जरुरतमंद लोगों की सहायता करेगें।

**पारिवारिक** – यह वर्ष आपके पारिवारिक सुख समृद्धि की दृष्टि से समय अच्छा रहेगा। परिवार के सदस्यों के मध्य परस्पर मधुरता का भाव रहेगा। परिवार में सुख-शांति बनी रहेगी। यह वर्ष माता- पिता के स्वास्थ्य के लिये अच्छा रहेगा तथा वे शारीरिक तथा मानसिक रूप से स्वस्थ तथा प्रसन्न रहेंगे। संतति पक्ष से आप असंतुष्ट रहेंगे तथा संतान के स्वास्थ्य को लेकर परेशान रहेंगे। इस वर्ष स्त्री के सुख एवं स्वास्थ्य के लिये समय अच्छा नहीं रहेगा। आपकी स्त्री शारीरिक व मानसिक रूप से अस्वस्थ रहेगी। दाम्पत्य संबंधों में सामान्यतया तनाव का वातावरण रहेगा। कुटुम्ब-परिवार में कोई मांगलिक कार्य होगा। प्रेम-प्रसंग में कोई परेशानी आ सकती है। समाज में आपकी मान-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी

**व्यवसायिक** – इस वर्ष व्यापारिक एवं कार्यक्षेत्र की दृष्टि से उतार-चढ़ाव की स्थिति रहेगी। शुभ एवं महत्त्वपूर्ण कार्यों को पूरा करने के लिये अधिक परिश्रम करने के बावजूद भी अल्प मात्रा में सफलता मिलेगी, क्योंकि साझेदार या सहयोगियों से कोई समस्या हो सकती है। आप उन्नति मार्ग को प्रशस्त करने में तत्पर रहेंगे। राजनैतिक महत्त्व के लोगों तथा उच्चाधिकारी वर्ग से आपके सम्बन्ध बनेगें तथा कभी-कभी आपको सहयोग मिलता रहेगा। धार्मिक कृत्यों के प्रति आपके मन में श्रद्धा नहीं रहेगी। आपका आत्मविश्वास कमजोर होने से विकट परिस्थितियों का सामना करने में असमर्थ समझेंगे। विशेष उपलब्धि को अर्जित करने में असफल रहेंगे। फील्ड के कार्यों में लाभ मिलेगा।

**आर्थिक**–आर्थिक स्थिति इस वर्ष उतार-चढ़ाव की स्थिति रहेगी। रुपये-पैसे के कारण आपका काम रुका हुआ नहीं रहेगा। अर्थ-लाभ पाने के लिये आप दिन-रात एक कर देंगे। आप गलत कार्यों से, लॉटरी, जुआ, सट्टे से भी रुपया कमाने की चेष्टा करेंगे, लेकिन वह रुपया ज्यादा समय तक नहीं टिक पाएगा।

**विद्यार्थी**–विद्यार्थियों के लिये वर्ष के शुरु में ज्यादा ठीक नहीं है। सितम्बर के पश्चात् आपका मन पढ़ाई में लगने लगेगा। आपको परिश्रम का पूरा-पूरा लाभ व मनचाहा परिणाम मिलेगा। आप धार्मिक शास्त्र को पढ़ने में रुचि रखेंगे व तरह-तरह की टैक्नीकल जानकारियां मिलेगी।

**यात्रा** – इस वर्ष में धार्मिक व दूर-नजदीक की यात्रा सम्पन्न होगी।

**उपाय** – इस वर्ष ग्रहस्थिति को अनुकूल बनाने के लिये उपाय करें-1. सवा पांच रत्ती का पुखराज या सुनैला गुरु यंत्र में जड़वाकर अभिमंत्रित करके गले में धारण करें। 2. गुरुवार के दिन बेसन का ( पीला ) भोजन करें। 3. गुरुवार का व्रत करें व केसर चन्दन का तिलक लगावें। 4. विष्णु सहस्त्र का पाठ करें। 5. सवा पांच किलो चने की दाल का दान करें।

अज्ञानान्धविनाशाय नभोमणितुलां वहन् ।।




# ज्योतिष्मती कालदर्पण पंचाङ्ग

## सोलन

हिमाचल प्रदेश 173212

आद्य सम्पादक - स्व. श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी-ज्योतिषाचार्य

''विश्वविजय पंचाङ्ग'' सदाऽस्तु विदुषां मुदे




| राष्ट्रीय शाके १९३९ | विक्रम संवत् २०७४ |
|---|---|
| श्री साधारण नाम संवत्सरे क्रम-४५ बंगला सन् १४२४ फसली। बंगला कार्तिक मास, ता. १६ से मार्गशीर्ष प्रा. तथा प्रविष्ठा गते तारीख १ प्रारंभ। | (मास :- कार्तिक सुदी १२ से मार्गशीर्ष सुदी ११ तक) ऋतुचर्या-हेमन्त ऋतु सुखद अनुकूल शीतकाल कालांश |

## नवम्बर 2017

सम्पादक – Er. श्री सुधाकर शर्मा त्रिवेदी
सह सम्पादक – रोहिताश्व त्रिवेदी

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| रवि SUN | **अवकाश**<br>4 गुरू नानक जयंती<br>11 द्वितीय शनिवार | मु.१५ कृतिका<br>रा.१४ मार्गशीर्ष वदी १/२<br>५ **5** | मु.२२ मघा<br>रा.२१ मार्गशीर्ष वदी ९<br>१२ **12** | मु.२९ अनुराधा<br>रा.२८ मार्गशीर्ष सुदी १<br>इंदिरा गांधी जं., अनुराधा रवि<br>१९ **19** | मु.६ धनिष्ठा<br>रा.५ मार्गशीर्ष सुदी ७<br>पंचक प्रा.<br>२६ **26** |
| सोम MON | **पुष्य नक्षत्र**<br>९ नवम्बर, गुरु पुष्य<br>१० नवम्बर, भृगु पुष्य | मु.१६ रोहिणी<br>रा.१५ मार्गशीर्ष वदी ३<br>सौभाग्य सुन्दरी व्रत, गुरु उदय<br>विशाखा रवि<br>६ **6** | मु.२३ पूर्वाफाल्गुनी<br>रा.२२ मार्गशीर्ष वदी १०<br>१३ **13** | मु.३० ज्येष्ठा<br>रा.२९ मार्गशीर्ष सुदी २<br>चन्द्रदर्शन<br>२० **20** | मु.७ शतभिषा<br>रा.६ मार्गशीर्ष सुदी ८<br>२७ **27** |
| मंगल TUE | **अमृतसिद्धि योग**<br>९, १०<br>**सर्वार्थसिद्धि योग**<br>२, ३, ६, ७, ९, १०, १५, २४, २५, २८, २९, ३० | मु.१७ मृगशिरा<br>रा.१६ मार्गशीर्ष वदी ४<br>अंगारकी चतुर्थी व्रत<br>७ **7** | मु.२४ उत्तराफाल्गुनी<br>रा.२३ मार्गशीर्ष वदी ११<br>उत्पत्ति एकादशी, वैतरणी व्रत<br>नेहरू जं.<br>बाल दिवस<br>१४ **14** | मु.१ मूल<br>रा.३० मार्गशीर्ष सुदी ३<br>रवि-उल-अव्वल मास प्रा.<br>२१ **21** | मु.८ पूर्वाभाद्रपद<br>रा.७ मार्गशीर्ष सुदी ९<br>२८ **28** |
| बुध WED | मु.११ पूर्वाभाद्रपद<br>रा.१० कार्तिक सुदी १२<br>प्रदोष<br>१ **1** | मु.१८ आर्द्रा<br>रा.१७ मार्गशीर्ष वदी ५<br>८ **8** | मु.२५ हस्त<br>रा.२४ मार्गशीर्ष वदी १२<br>प्रदोष, आखिरी बुध<br>१५ **15** | मु.२ पूर्वाषाढ़ा<br>रा.१ मार्गशीर्ष सुदी ४<br>भा.मार्गशीर्ष प्रा.<br>२२ **22** | मु.९ उत्तराभाद्रपद<br>रा.८ मार्गशीर्ष सुदी १०<br>२९ **29** |
| गुरु THU | मु.१२ उत्तराभाद्रपद/रेवती<br>रा.११ कार्तिक सुदी १३<br>वैकुण्ठ चतुर्दशी,<br>रोटक व्रत समाप्त<br>२ **2** | मु.१९ पुनर्वसु<br>रा.१८ मार्गशीर्ष वदी ६<br>चेहल्लुम चालीसा<br>९ **9** | मु.२६ चित्रा<br>रा.२५ मार्गशीर्ष वदी १३<br>मासिक शिवरात्रि,<br>आकाशदीप समा.<br>वृश्चिक संक्रांति<br>१६ **16** | मु.३ उत्तराषाढ़ा<br>रा.२ मार्गशीर्ष सुदी ५<br>राम-जानकी विवाहोत्सव,<br>नागपंचमी,<br>विश्व मधुमेह दि.<br>२३ **23** | मु.१० रेवती<br>रा.९ मार्गशीर्ष सुदी ११<br>मोक्षदा एकादशी, गीता जं.<br>पंचक समाप्त<br>३० **30** |
| शुक्र FRI | मु.१३ अश्विनी<br>रा.१२ कार्तिक सुदी १४<br>पूर्णिमा, कार्तिक व्रतोद्यापन,<br>त्रिपुरोत्सव,पुष्कर यात्रा<br>पंचक समाप्त<br>३ **3** | मु.२० पुष्य<br>रा.१९ मार्गशीर्ष वदी ७<br>कालभैरवाष्टमी,<br>कालभैरव जं.<br>१० **10** | मु.२७ स्वाति<br>रा.२६ मार्गशीर्ष वदी १४<br>लाजपतराय बलिदान दिवस<br>महाव्रतारंभ<br>१७ **17** | मु.४ उत्तराषाढ़ा<br>रा.३ मार्गशीर्ष सुदी ६<br>गुरु तेगबहादर शहीद दिवस,<br>स्कंद षष्ठी<br>२४ **24** | **पंचक नक्षत्र वेला**<br>२/३ नवम्बर को पंचक समाप्त २९:३१ तक<br>२५/२६ नवम्बर से पंचक प्रारम्भ २९:०० से<br>३० नवम्बर को पंचक समाप्त १६:१४ तक |
| शनि SAT | मु.१४ भरणी<br>रा.१३ कार्तिक सुदी १५<br>पूर्णिमा, नानक जं.,देवदीपावली,<br>निम्बार्क जं., चार्तुमास समा.<br>कार्तिक स्नान पूर्ण<br>४ **4** | मु.२१ आश्लेषा<br>रा.२० मार्गशीर्ष वदी ८<br>११ **11** | मु.२८ विशाखा<br>रा.२७ मार्गशीर्ष वदी ३०<br>गौरीतपो व्रत, अमावस्या,<br>शहादत-ए-इमाम हसन<br>१८ **18** | मु.५ श्रवण<br>रा.४ मार्गशीर्ष सुदी ६<br>२५ **25** | |

अचलेश्वर, 9829253642

ज्योतिष परामर्श एवं कुण्डली जानने के लिए सम्पर्क करें - 9871956320

## मकर राशि



भो, जा, जी जू, जे, जो, खा खी, खू, खे, खो गा, गी

उत्तराषाढ़ा अभिजित् श्रवण धनिष्ठा

**ग्रहस्थिति**–मकर राशि का चन्द्रमा लग्न में, कुम्भ राशि का मंगल+शुक्र+केतु धन स्थान में, सिंह राशि का राहु आठवें स्थान में, कन्या राशि का गुरु भाग्य स्थान में, वृश्चिक राशि का शनि लाभ स्थान में व धनु राशि का सूर्य+बुध बारहवें स्थान में गतिशील रहेंगे।

**शारीरिक स्वास्थ्य** – शारीरिक स्वास्थ्य की दृष्टि से वर्ष के प्रारम्भ में ठीक-ठीक रहेगा। अगस्त के पश्चात् आपके स्वास्थ्य में धीरे-धीरे सुधार होने लगेगा। आपके स्वभाव में चिड़चिड़ापन दूर होकर चित्त में प्रसन्नता का भाव उत्पन्न होगा। आप अपने महत्त्वपूर्ण कार्यों को पूरा करने की उमंग होने लगेगी। मानसिक टेन्शनें दूर होगी। आपके खाने-पीने का स्वाद भी अच्छा होने लगेगा।

**पारिवारिक** –यह वर्ष आपके पारिवारिक सुख समृद्धि की दृष्टि से समय अच्छा रहेगा। पारिवारिक जनों के मध्य सम्बन्धों में मधुरता का भाव बना रहेगा व एक-दूसरे के प्रति सहायता करने के लिये तत्पर रहेंगे। यह वर्ष माता-पिता के शारीरिक स्वास्थ्य की दृष्टि से अच्छा रहेगा। वे स्वस्थ एवं प्रसन्न रहेंगे। संतान पक्ष की ओर से आपकी चिन्ताएँ दूर होगी तथा संतान से वांछित सुख व सहयोग मिलेगा। संतान आपकी आज्ञा में रहेगी। स्त्री का स्वास्थ्य सामान्य रूप से अच्छा रहेगा। दाम्पत्य जीवन में प्रेम भावना बनी रहेगी। फिर भी किसी कारण वश दूसरों की परेशानी को अपना चिन्ता का विषय बना लेंगे या ऊँच-नीच के भाव आने लगेंगे। इस वर्ष अविवाहितों के लिये सगाई या विवाह की चर्चा चलेगी। आप अपने से बड़ों का मान-सम्मान व आदर रखेंगे।

**व्यवसायिक** – इस वर्ष व्यापारिक, कार्यक्षेत्र एवं राजनैतिक की दृष्टि से समय मिलाजुला रहेगा। व्यापार-व्यवसाय में उन्नति हेतु कई कठिनाईयों का सामना करना पड़ेगा, इसके पश्चात् अन्त में जाकर थोड़ी सी प्रगति होगी। काम-धंधे में परिवर्तन योग बन रहा है या आपका मन एक स्थान पर टिका हुआ नहीं रहेगा या काम में मन नहीं लगेगा। कार्यक्षेत्र में मनचाहा स्थान पर स्थानान्तरण नहीं होने से मन में उदासी छा जायेगी। राजनीति के कार्यों में हस्तक्षेप जरूर रहेगा, परन्तु आपको वांछित पद नहीं मिल पाएगा। शत्रु महत्त्वपूर्ण कार्यों में बाधा डालने की चेष्टा करेंगे। आप जल्दी से भयभीत हो जायेंगे।

**आर्थिक**– आर्थिक स्थिति अच्छी रहेगी। आवश्यक मात्रा में धन-लाभ की प्राप्ति होती रहेगी। एक्सपोर्ट-इम्पोर्ट के कार्यों से अच्छा खासा रुपया-पैसा प्राप्त होगा। आय की आवक के जरीये एक से अधिक रहेंगे। भौतिक सुख की वृद्धि हेतु व शुभ-मांगलीक कार्यों के लिये रुपया खर्च करेंगे। आपके पास आसानी से रुपया-पैसा टिकेगा नहीं।

**विद्यार्थी**–विद्यार्थियों के लिये यह समय अच्छा रहेगा। ज्योतिष सीखने में आप रुचि रखेंगे। तंत्र-मंत्र विद्याओं का ज्ञान प्राप्त होगा। आपको कई तरह-तरह की जानकारियां मिलने पर कैरियर को चुनने में आसानी व भविष्य उज्जवल के लिये सार्थक रहेगी।

यात्रा– इस वर्ष में आपकी धार्मिक यात्रा व नजदीकी यात्रा होती रहेगी।

**उपाय** – इस वर्ष ग्रहस्थिति को अनुकूल बनाने के लिये उपाय करें- 1. शनिवार के दिन काले घोड़े के नाल की बनी हुई "शनिमुद्रिका" अभिमंत्रित करके मध्यमा अंगुली में धारण करें। 2. सवा पांच रत्ती का नीलम या नीली युक्त शनियंत्र का लॉकेट त्रिधातु में बनाकर अभिमंत्रित करके धारण करें। 3. शनिवार के दिन कीडीनगरा सींचे। 4. शनिवार के दिन लोहे की कटोरी में तेल या तिल का दान करें। 5. शनि मंत्र का जाप करें।

## कुम्भ राशि

गू, गे - गो, सा, सी, सू - से, सो, द

धनिष्ठा - शतभिषा - पूर्वाभाद्रपद

**ग्रहस्थिति** –कुम्भ राशि का मंगल+शुक्र+केतु लग्नभाव में, सिंह राशि का राहु सातवें स्थान में, कन्या राशि का गुरु आठवें स्थान में, वृश्चिक राशि का शनि दसवें स्थान में, धनु राशि का सूर्य+बुध लाभ स्थान में व मकर राशि का चन्द्रमा बारहवें स्थान में गतिशील रहेंगे।

**शारीरिक स्वास्थ्य** – यह वर्ष शारीरिक स्वास्थ्य को लेकर उतार-चढ़ाव की स्थिति रहेगी। कभी-कभी मानसिक परेशानी व टेन्शन से समय गुजरेगा जो स्वास्थ्य को प्रभावित करेगा। मन में असंतुष्टता रहेगी व दूसरों की मुसीबतों को अपने गले लगाकर स्वयं को चिन्ता में डूबो लेंगे। आपको पेट सम्बन्धित कोई रोग उत्पन्न हो सकता है, लेकिन इसका कोई दुष्प्रभाव नहीं पड़ेगा। इलाज करवाने पर अच्छा हो जायेगा।

**पारिवारिक**– इस वर्ष में पारिवारिक सुख शान्ति और समृद्धि के लिये समय उत्तम रहेगा। पारिवारिक जनों के मध्य परस्पर सम्बन्धों में मधुरता का भाव बना रहेगा। परिवार में शांति का माहौल बना रहेगा। पारिवारिक सदस्यों में एक-दूसरे का सहयोग करने के लिये तत्पर रहेंगे। माता की सेहत अच्छी रहेगी, परन्तु पिता के स्वास्थ्य में उतार-चढ़ाव की स्थिति रहेगी। यह वर्ष संतान पक्ष के लिये शुभकारी रहेगा। संतान से वांछित सहयोग व सुख मिलेगा व संतान स्वस्थ व प्रसन्न रहेगी। इस वर्ष पत्नी के स्वास्थ्य को लेकर चिन्तित रहेंगे। पति-पत्नी के सम्बन्धों में कभी-कभी मधुरता का अभाव रहेगा। अविवाहितों के लिये रिश्ते की चर्चा चलेगी। मित्रों से वांछित सुख व सहयोग मिलेगा।

**व्यवसाय** – यह वर्ष व्यापारिक एवं कार्यक्षेत्र की दृष्टि से समय ज्यादा अच्छा नहीं रहेगा। अधिक मेहनत करने के पश्चात् भी मनोवांछित परिणाम नहीं मिल पायेंगे। अनावश्यक रूप से काम-धंधे में रुकावटें आएगी। राजनैतिक कार्यों में उठा-पटक होने से वांछित परिणाम नहीं मिल पाएंगे। उच्चाधिकारी वर्ग से सम्बन्ध अच्छे रहेंगे। कोर्ट-कचहरी के मामले में उलझनें उत्पन्न होने लगेगी। नौकरी पेशा लोगों का मनचाहा स्थान पर स्थानान्तरण होने से मन में खुशी रहेगी। फील्ड के कार्यों में प्रगति व लाभ की प्राप्ति होगी। सोच-समझकर कार्य करेंगे तो वांछित सफलता व लाभ की प्राप्ति होगी।

**आर्थिक**–इस वर्ष आर्थिक रूप से परेशानी का सामना करना पड़ सकता है। आवश्यक रूप से जितनी आमदनी होगी, उतनी ही मात्रा में खर्च होते जायेंगे। धार्मिक स्थल में दान-पुण्य करेंगे। आप जितना हो सके फालतू के खर्चे पर नियंत्रण रखें, वरना कर्ज लेने की नौबत आ सकती है। जमीन-जायदाद में बढ़ोत्तरी होने के संकेत मिलेंगे।

**विद्यार्थी**–विद्यार्थियों के लिये समय अच्छा रहेगा। अपने बुद्धि विवेक व परिश्रम से सफलता प्राप्त करने में समर्थ रहेंगे व ज्ञान में वृद्धि होगी। प्रतियोगिता परीक्षा में सफलता मिलेगी। उच्च स्तर की डिग्री मिलेगी।

**यात्रा**– इस वर्ष धार्मिक स्थल की व कार्य के सिलेसिले में नजदीकी यात्रा होती रहेगी।

**उपाय**– इस वर्ष ग्रहस्थिति को अनुकूल बनाने के उपाय- 1. शनिवार के दिन काले घोड़े के नाल की बनी हुई "शनिमुद्रिका" अभिमंत्रित करके मध्यमा अंगुली में धारण करें। 2. सवा पांच रत्ती का नीलम या नीली युक्त शनियंत्र का लॉकेट त्रिधातु में बनाकर अभिमंत्रित करके धारण करें। 3. शनिवार के दिन कीडीनगरा सींचे। 4. शनिवार के दिन लोहे की कटोरी में तेल या तिल का दान करें। 5. शनि मंत्र का जाप करें।

## मीन राशि



दी - दू, थ, झ, ण - दे, दो, चा, ची

पूर्वाभाद्रपद - उत्तराभाद्रपद - रेवती

**ग्रहस्थिति**–सिंह राशि का राहु छठे स्थान में, कन्या राशि का गुरु सातवें स्थान में, वृश्चिक राशि का शनि भाग्य स्थान में, धनु राशि का सूर्य+बुध दसवें स्थान में, मकर राशि का चन्द्रमा लाभ स्थान में व कुम्भ राशि का मंगल+शुक्र+केतु बारहवें स्थान में गतिशील रहेंगे।

**शारीरिक स्वास्थ्य** – शारीरिक स्वास्थ्य की दृष्टि से यह वर्ष अच्छा नहीं रहेगा। मानसिक रूप से यदा-कदा कष्ट की अनुभूति होती रहेगी। आप आवेश में आकर अपने स्वास्थ्य को प्रभावित कर सकते हैं। आपके स्वास्थ्य में किसी न किसी कारण वश कोई न कोई रोग लगा रहेगा। ब्लडप्रेशर, डायबीटीज, बुखार जैसे रोग उत्पन्न हो सकते हैं।

**पारिवारिक** – यह वर्ष पारिवारिक दृष्टि से ज्यादा अच्छा नहीं रहेगा। छोटी-सी बात को लेकर पारिवारिक सुख शांति भंग हो सकती है। समझौतावादी दृष्टिकोण से पारिवारिक सदस्यों में एक-दूसरे के प्रति सहयोग व मधुरता का भाव बना रहेगा। इस वर्ष माता-पिता के स्वास्थ्य को लेकर कुछ परेशानी आ सकती है। वे शारीरिक एवं मानसिक रूप से चिन्तित रहेंगे। संतान पक्ष से अप्रसन्न व असंतुष्ट रहेंगे। स्त्री के सुख एवं स्वास्थ्य के लिये समय ठीक-ठीक रहेगा। आपसी सम्बन्धों में तनाव व मधुरता का अभाव रहेगा। अविवाहितों के लिये सम्बन्धों में बाधा आएगी। कभी-कभी मान हानि होगी।

**व्यवसाय** – इस वर्ष व्यापारिक, राजनीति एवं कार्यक्षेत्र में उन्नति व सफलता की दृष्टि से यह समय ठीक-ठीक रहेगा। इस वर्ष बेरोजगारों को मनचाहा रोजगार मिलने से चित्त में प्रसन्नता रहेगी। दूसरों के ताने सुनने से छुटकारा मिलेगा। व्यापार या नौकरी में अनायास ही उन्नति होगी, लेकिन एक बार में सफलता नहीं मिल पाएगी। अपने लक्ष्य की प्राप्ति के लिये यदा-कदा परिश्रम तथा संघर्ष करना पड़ेगा। राजनीति में आप हस्तक्षेप रखेंगे। कार्यक्षेत्र में प्रगति हेतु उठा-पटक करनी पड़ेगी। महत्त्वपूर्ण कार्यों में अपने ही शत्रु बनकर रोड़ा डालने की कोशिश करेंगे। फिर भी आप निराश नहीं होकर बुजुर्गों के बताये हुए रास्ते पर चलकर कार्यों में जीत हासिल करके ही दम लेंगे। दो नम्बर के कार्यों में आपका हौसला बुलन्द रहेगा। राजकीय कार्यों में विजय होगी।

**आर्थिक**–आर्थिक दृष्टि से वर्ष अच्छा नहीं रहेगा। प्रचुर मात्रा में धन- लाभ की प्राप्ति होगी, लेकिन खर्च की अधिकता भी रहेगी। कुटुम्ब- परिवार व मान-सम्मान के लिये खर्च करने में आप बिल्कुल हिचकिचायेंगे नहीं। दो नम्बर के कार्यों से या ससुराल पक्ष से धन-लाभ की प्राप्ति हो सकती है। आपके रहने का मकान बदलना पड़ सकता है। पैतृक सम्पत्ति के मामले विवाद की स्थिति उत्पन्न हो सकती है।

**विद्यार्थी**–विद्यार्थियों के लिये यह वर्ष खींचतान जैसा रहेगा। छात्रों का मन पढ़ाई में नहीं लगेगा। कैरियर को लेकर राह भटक सकती है। परिश्रम का परिणाम मिलना चाहिये वह नहीं मिलेगा। सीए व बी.कॉम वाले विद्यार्थियों के लिये समय अच्छा साबित होगा।

**यात्रा** – इस वर्ष लम्बी दूरी की कम तथा नजदीकी यात्रा होती रहेगी।

**उपाय** – इस वर्ष ग्रहस्थिति को अनुकूल बनाने हेतु उपाय करें- 1. सवा पांच रत्ती का पुखराज या सुनैला गुरु यंत्र में जड़वाकर अभिमंत्रित करके गले में धारण करें। 2. गुरुवार के दिन बेसन का ( पीला ) भोजन व सवा सात किलो चने की दाल का दान करें। 3. गुरुवार का व्रत करें व केसर चन्दन का तिलक लगावें। 4. विष्णु सहस्त्र का पाठ करें।


विस्तृत जानकारी हेतु वर्ष 2017 का

**सुदर्शन राशिफल**

(बारह राशियों का अलग-अलग व बारह राशि एक साथ)

लेखिका - अरुणा कंसारा (ज्योतिष रत्न)

प्राप्ति स्थल- सुदर्शन ज्योतिष कार्यालय, जोधपुर (राज.)

E-mail : aruna.kansara@gmail.com, मो. नं. 098282-29675, 092520-02354

अज्ञानान्धविनाशाय नमोऽमिततुलं महत् ।।




# ज्योतिष्मती कालदर्पण पंचाङ्ग

आद्य सम्पादक - स्व. श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी-ज्योतिषाचार्य

**सोलन**
हिमाचल प्रदेश 173212

"विश्वविजय पंचाङ्ग" सम्पादक विदुषां मुदे




| राष्ट्रीय शाके १९३९ | विक्रम संवत् २०७४ |
|---|---|
| श्री साधारण नाम संवत्सरे क्रम-४५ बंगला सन् १४२४ फसली। बंगला मार्गशीर्ष मास, ता. १५ से पौष प्रा. तथा प्रविष्ठा गते तारीख १ प्रारंभ। | (मास :- मार्गशीर्ष सुदी १२/१३ से पौष सुदी १३ तक) ऋतुचर्या-हेमन्त ऋतु तारीख २१ से शिशिर ऋतु कालांश |

## दिसम्बर 2017

सम्पादक – Er. श्री सुधाकर शर्मा त्रिवेदी
सह सम्पादक – रोहिताश्व त्रिवेदी

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| **रवि SUN** | मु.१२ रोहिणी<br>रा.१० पौष सुदी १३<br>प्रदोष, सन् 2017 समाप्त<br>३१ **31** | मु.१३ कृतिका/रोहिणी<br>रा.१२ मार्गशीर्ष सुदी १५<br>द्वात्रिंशी( बत्तीसी ) पूर्णिमा, श्रीदत्त जं., डॉ. राजेन्द्र प्रसाद जं.<br>३ **3** | मु.२० पूर्वाफाल्गुनी<br>रा.१९ पौष वदी ८<br>मानवाधिकार दिवस<br>१० **10** | मु.२७ ज्येष्ठा<br>रा.२६ पौष वदी १४<br>पितृकार्ये अमावस्या<br>१७ **17** | मु.५ शतभिषा<br>रा.३ पौष सुदी ६<br>२४ **24** |
| **सोम MON** | **अवकाश**<br>7 बारहवफात<br>9 द्वितीय शनिवार<br>25 क्रिसमिस डे<br>25 गुरु गोविन्द सिंह जयन्ती | मु.१४ मृगशिरा<br>रा.१३ पौष वदी १<br>नौ सेना दिवस<br>४ **4** | मु.२१ उत्तराफाल्गुनी<br>रा.२० पौष वदी ९<br>शुक्रास्त<br>११ **11** | मु.२८ मूल<br>रा.२७ पौष वदी ३०<br>सोमवती अमावस्या<br>१८ **18** | मु.६ पूर्वाभाद्रपद<br>रा.४ पौष सुदी ७<br>गुरु गोबिन्दसिंह जं.( तिथि ), क्रिसमिस डे, बडा दिन, महात्मा ईसा जं.<br>२५ **25** |
| **मंगल TUE** | **पुष्य नक्षत्र**<br>६ दिसम्बर, बुधे पुष्य<br>७ दिसम्बर, गुरु पुष्य | मु.१५ आर्द्रा<br>रा.१४ पौष वदी २<br>शनि अस्त<br>५ **5** | मु.२२ हस्त<br>रा.२१ पौष वदी १०<br>श्री पार्श्वनाथ जं.,ईद-ए-मौलाद, बारहवफात<br>१२ **12** | मु.२९ मूल<br>रा.२८ पौष सुदी १<br>चन्द्रदर्शन<br>१९ **19** | मु.७ उत्तराभाद्रपद<br>रा.५ पौष सुदी ८<br>शाकंभरी यात्रा<br>२६ **26** |
| **बुध WED** | **पंचक नक्षत्र वेला**<br>२३ दिसम्बर से पंचक प्रारम्भ ०८:२८ से २७/२८ दिसम्बर को पंचक समाप्त २५:३६ तक | मु.१६ पुनर्वसु<br>रा.१५ पौष वदी ३<br>चतुर्थी व्रत, अम्बेडकर दिवस<br>६ **6** | मु.२३ चित्रा<br>रा.२२ पौष वदी ११<br>सफला एकादशी<br>१३ **13** | मु.१ पूर्वाषाढ़ा<br>रा.२९ पौष सुदी २<br>रवि-उल-आखिर मास प्रा.<br>२० **20** | मु.८ रेवती<br>रा.६ पौष सुदी ९<br>पंचक समाप्त<br>२७ **27** |
| **गुरु THU** | **अमृतसिद्धि योग**<br>७, ३०, ३१<br>**सर्वार्थसिद्धि योग**<br>१, ४, ५, ७, १०, ११, १५, १६, १७, १८, २२, २६, २८, ३०, ३१ | मु.१७ पुष्य<br>रा.१६ पौष वदी ४/५<br>झंडा दिवस,<br>७ **7** | मु.२४ स्वाति<br>रा.२३ पौष वदी १२<br>सुरुप द्वादशी<br>१४ **14** | मु.२ उत्तराषाढ़ा<br>रा.३० पौष सुदी ३<br>उत्तरायण रवि प्रा.<br>२१ **21** | मु.९ अश्विनी<br>रा.७ पौष सुदी १०<br>२८ **28** |
| **शुक्र FRI** | मु.११ अश्विनी<br>रा.१० मार्गशीर्ष सुदी १२/१३<br>प्रदोष, अनंग त्रयोदशी व्रत, विश्व एड्स दिवस<br>१ **1** | मु.१८ आश्लेषा<br>रा.१७ पौष वदी ६<br>८ **8** | मु.२५ विशाखा<br>रा.२४ पौष वदी १३<br>प्रदोष, धनु संक्रांति<br>१५ **15** | मु.३ श्रवण<br>रा.१ पौष सुदी ४<br>भा.पौष प्रा., शिशिर ऋतु प्रा.<br>२२ **22** | मु.१० भरणी<br>रा.८ पौष सुदी ११<br>पुत्रदा एकादशी, पू.षा. रवि<br>२९ **29** |
| **शनि SAT** | मु.१२ भरणी<br>रा.११ मार्गशीर्ष सुदी १४<br>पिशाच मोचन श्राद्ध, ईद-ए-मिलाद, ज्येष्ठा रवि<br>२ **2** | मु.१९ मघा<br>रा.१८ पौष वदी ७<br>९ **9** | मु.२६ अनुराधा<br>रा.२५ पौष वदी १४<br>मासिक शिवरात्रि, मलमास प्रा., मूले रवि<br>१६ **16** | मु.४ धनिष्ठा<br>रा.२ पौष सुदी ५<br>पंचक प्रा., किसान दिवस<br>२३ **23** | मु.११ कृतिका<br>रा.९ पौष सुदी १२<br>ग्यारहवीं शरीफ, फातिहा यज़्दहुम<br>३० **30** |

राशि-रत्न-उपरत्न के लिए सम्पर्क करें - एस. पूरणमल कमलकिशोर ज्वैलर्स मो. 9829216124

9829253642

# श्री गीता सार

- क्यों व्यर्थ चिन्ता करते हो ? किससे व्यर्थ डरते हो ? कौन तुम्हें मार सकता है ? आत्मा न पैदा होती है, न मरती हैं।
- जो हुआ वह अच्छा हुआ, जो हो रहा है वह अच्छा हो रहा है, जो होगा वह भी अच्छा ही होगा। तुम भूत का पश्चाताप न करो। भविष्य की मत चिन्ता करो। वर्तमान चल रहा हैं।
- तुम्हारा क्या गया, जो तुम रोते हो ? तुम क्या लाये थे, जो तुमने खो दिया ? तुमने क्या पैदा किया था, जो नष्ट हो गया ? न तुम कुछ लेकर आए, जो लिया यहीं से लिया। जो दिया, यहीं पर दिया। जो लिया, इसी अस्तित्व से लिया। जो दिया, इसी को दिया। खाली हाथ आए, खाली हाथ चले।
- जो आज तुम्हारा है, कल किसी और का था, परसों किसी और का होगा। तुम अपना समझकर मग्न हो रहे हो। बस, यही प्रसन्नता तुम्हारे दुःखों का कारण है।
- परिवर्तन संसार का नियम है। जिसे तुम मृत्यु समझते हो, वहीं तो जीवन है। एक क्षण में तुम करोड़ों के स्वामी बन जाते हो, दूसरे ही क्षण में तुम दरिद्र हो जाते हो। मेरा-तेरा, छोटा-बड़ा, अपना-पराया, मन से मिटा दो, विचार से हटा दो, फिर सब तुम्हारा है, तुम सबके हो।
- अग्नि, जल, वायु, पृथ्वी, आकाश से बना है और इसी में मिल जायेगा। परन्तु आत्मा स्थिर है, फिर तुम क्या हो ?
- तुम अपने आपको भगवान को अर्पित करो। यही सबसे उत्तम सहारा है। जो इस सहारे को जानता है, वह भय, चिन्ता, शोक से सर्वदा मुक्त है। जो कुछ भी तू करता है, उसे भगवान को अर्पण करता चल। ऐसा करने से तू सदा जीवन-मुक्ति का आनन्द अनुभव करेगा।

## दिन के चौघड़िये

| समय | रवि | सोम | मंगल | बुध | गुरू | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 6.00-7.30 | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ | शुभ | चल | काल |
| 7.30-9.00 | चल | काल | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ | शुभ |
| 9.00-10.30 | लाभ | शुभ | चल | काल | उद्वेग | अमृत | रोग |
| 10.30-12.00 | अमृत | रोग | लाभ | शुभ | चल | काल | उद्वेग |
| 12.00-1.30 | काल | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ | शुभ | चल |
| 1.30-3.00 | शुभ | चल | काल | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ |
| 3.00-4.30 | रोग | लाभ | शुभ | चल | काल | उद्वेग | अमृत |
| 4.30-6.00 | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ | शुभ | चल | काल |

## रात के चौघड़िये

| समय | रवि | सोम | मंगल | बुध | गुरू | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 6.00-7.30 | शुभ | चल | काल | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ |
| 7.30-9.00 | अमृत | रोग | लाभ | शुभ | चल | काल | उद्वेग |
| 9.00-10.30 | चल | काल | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ | शुभ |
| 10.30-12.00 | रोग | लाभ | शुभ | चल | काल | उद्वेग | अमृत |
| 12.00-1.30 | काल | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ | शुभ | चल |
| 1.30-3.00 | लाभ | शुभ | चल | काल | उद्वेग | अमृत | रोग |
| 3.00-4.30 | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ | शुभ | चल | काल |
| 4.30-6.00 | शुभ | चल | काल | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ |

प्रत्येक दिवस में चौघड़िया जानने के लिए दिनमान के आठ भाग करें तथा एक मान के बराबर एक-एक चौघड़िया जाने, रात्री के चौघड़ियों के लिए रात्रीमान का आठ भाग करें।

## राहु काल वेला एवं यमगण्डम्

| वार | वेला | राहुकाल | वेला | यमगण्डम् |
|---|---|---|---|---|
| रविवार | सायं | 04.30 से 06.00 | दिवा | 12.00 से 01.30 |
| सोमवार | प्रातः | 07.30 से 09.00 | प्रातः | 10.30 से 12.00 |
| मंगलवार | दिवा | 03.00 से 04.30 | प्रातः | 09.00 से 10.30 |
| बुधवार | दिवा | 12.00 से 01.30 | प्रातः | 07.30 से 09.00 |
| गुरूवार | दिवा | 01.30 से 03.00 | प्रातः | 06.00 से 07.30 |
| शुक्रवार | प्रातः | 10.30 से 12.00 | दिवा | 03.00 से 04.30 |
| शनिवार | प्रातः | 09.00 से 10.30 | दिवा | 01.30 से 03.00 |

राहू काल में सभी शुभ कार्य वर्जित है। राहू काल में किया गया काम सफल नहीं होता है, व उस काम के विपरित परिणाम आते है।

## शुभ समय गुलिक काल

| | | | |
|---|---|---|---|
| रविवार | दोपहर 03.00 से 04.30 | गुरूवार | प्रातः 09.00 से 10.30 |
| सोमवार | दोपहर 01.30 से 03.00 | शुक्रवार | प्रातः 07.30 से 09.00 |
| मंगलवार | दोपहर 12.00 से 01.30 | शनिवार | प्रातः 06.00 से 07.30 |
| बुधवार | प्रातः 10.30 से 12.00 | | |

## यात्रा हेतु दिशाशूल

सोम-पूर्व, मंगल-उत्तर, बुध-उत्तर, गुरु-दक्षिण, शुक्र- पश्चिम, शनि-पूर्व, रविवार-उत्तर दिशा में यात्रा वर्जित है। अगर यात्रा आवश्यक हो तो रविवार को पान खाकर, सोमवार को काच में मूंह देखकर, मंगलवार को धाणा खाकर, बुधवार को गुड़ खाकर, गुरूवार को दही खाकर, शुक्रवार को राई, और शनिवार को कालीमिर्च खाकर निकलें तो दिशाशूल से निवृत्ति होती है।